# बीकानेरी-प्रत्यय

[बीकानेरी आवद्ध रूपों का वर्णनात्मक अध्ययन]

(लघु शोध-प्रबन्ध)


भगवान दास किराडू

एम ए (हिन्दी), रिसर्च स्कॉलर


भूमिका लेखक

डॉ० कन्हैयालाल शर्मा

एम ए पी एच डी

अध्यक्ष, हिन्दी विभाग

डूंगर महाविद्यालय, बीकानेर


प्रकाशक

श्री गणेश-शक्ति प्रकाशन, बीकानेर

# भूमिका

भारोपीय परिवार की भाषाओं और बोलियों में धातु को महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त है। वह शब्द की नाभिक होती है। इसीका रूप-विस्तार भाषा की संपत्ति बनता है। अनेक रूप बदल कर भी भाषा में भी वह अपने रूप को बनाये रखती है और अर्थ के अनेक परिवर्तनों में वह स्वार्थ की रक्षा किये रहती है। रूप रचना की प्रक्रिया में पडकर वह अपनी ध्वनियों में मुख सुख या अन्य किसी कारण से परिवर्तन स्वीकार करती है, पर रूप ध्वनि ग्रामीय परिवर्तन में भी वह सर्वथा अदृश्य नहीं बन पाती।

उक्त परिवार की भाषाओं और बोलियों में धातु के बाद महत्त्वपूर्ण स्थान प्रत्यय को प्राप्त है। इनका स्वतंत्र कोशात्मक अर्थ नहीं होता, किन्तु ये दूसरे शब्दों के साथ लगकर उसे नया अर्थ देते हैं और शब्द को वाक्यों में प्रयोग योग्य बनाते हैं। इनकी क्रिया द्विविध होती है (१) शब्द निर्माण करना तथा (२) निर्मित शब्दों को वाक्य में प्रयोग योग्य बनाना। ये शब्द साधक भी होते हैं और रूप साधक भी। शब्द साधक में इनकी पहली क्रिया धातु के साथ प्रकट होती है और दूसरी क्रिया पूर्व-प्रक्रिया से निर्मित शब्दों के साथ प्रकट होती है। इसी आधार पर इन्हें कृदन्त (Primarry) और तद्धित (Secondary) प्रत्ययों की संज्ञा दी गयी है। ये दोनों प्रकार के प्रत्यय भाषा में प्रातिपदिकों का निर्माण करते हैं।

रूप रचना की दृष्टि से प्रातिपदिकों का नाम पदों में भी वही स्थान है जो क्रिया पदों में धातुओं का है। दोनों में केवल अर्थ होते हैं, व्याकरणिक रूप नहीं होते। मानो ये दोनों ही उस अनगढ पत्थर के समान हैं जिन्हें भाषा भवन में निर्माण के पूर्व व्याकरणिक संस्कार में होकर गुजरना आवश्यक है। यह व्याकरणिक संस्कार ही भाषा की रूप साधना है।

बीकानेरी बोली भारोपीय परिवार की ही एक बोली है। इस परिवार की भारतीय आर्य भाषाओं की यशस्वी परम्परा रही है। इसी की वैदिक संस्कृत भाषा ने विश्व को प्राचीनतम साहित्य प्रदान किया है। श्रुतियों की सुरक्षा के लिये ध्वनि व अर्थ का जो

अध्ययन अतीत मे हो गया वही भाषा विज्ञान के इतिहास को भी आरम्भ दे गया जिसे बाद मे पाणिनिप्रभृति वैयाकरणो ने आगे बढाया। पाणिनि की अष्टाध्यायी मानवी प्रतिभा की श्रेष्ठतम कृति है, जिसमे सस्कृत का सर्वांगीण वर्णनात्मक अध्ययन हुआ है। प्राकृतों के अध्ययन मे हेम चन्द्र ने भाषा का अध्ययन इतिहास क्रम से किया पर वे पाणिनि की परम्परा को आगे नही बढा सके ।

आधुनिक युग मे भारत मे भाषाओ का वज्ञानिक अध्ययन विदेशी भाषा वज्ञानिको के अनुकरण पर हुआ । ग्रियर्सन कनॉग, बीम्स, ट्रम्प, पिशल हार्नली, टनर, आदि ने भारतीय भाषाओ पर जो कार्य किया वही वहा के लिये प्रेरक बना। अनेक आधुनिक भारतीय भाषाओ पर आधुनिक काल मे काय हुआ और विद्वानो की दृष्टि राजस्थानी पर भी गयी। ग्रियसन के उपरान्त टसीटोरी का पश्चिमी पुरानी राजस्थानी का अध्ययन महत्त्व पूर्ण है। डा० सुनीति कुमार चटर्जी ने राजस्थानी भाषा का अध्ययन मनोयोग से किया और उसे अपने चार भाषणो मे राजस्थानी भाषा पुस्तक रूप मे प्रस्तुत किया। राजस्थान मे शिक्षा के प्रसार के साथ हाडोती, शेखावाटी, मेवाडी आदि बोलियो पर यहाँ के विद्वानो ने काय किया, इससे कुछ महत्त्वपूर्ण निष्कर्ष सामने आये।

यद्यपि हिन्दी और राजस्थानी भाषाओ पर पर्याप्त काय हुआ है, फिर भी उनकी विभिन्न बोलियो पर शोध कार्य के लिये पर्याप्त गु जाइश है। एक भाषा या विभाषा की अनेक बोलिया अपने भौगोलिक व ऐतिहासिक अतर से परस्पर पृथक सी प्रतीत होती है। पश्चिमी और पूर्वी राजस्थानी के मध्य अरावली पवत की दुगमता इस अन्तर का हेतु बनी है। यही दुगमता विशाल रेतीले मदानो मे बिखरी जन – सख्या के परस्पर मिलन व विचार – विनिमय मे भी बाधक बनी है। अत बीकानेरी व मारवाडी मे पर्याप्त भिन्नता दृष्टिगोचर होती है। यह भिन्नता दोनो मे ध्वनि व प्रत्यय विधान का अध्ययन करने से स्पष्ट दिखाई दे सकती है।

बीकानेरी प्रत्ययो पर लिखी गई प्रस्तुत पुस्तक बीकानेर क्षेत्र के अध्येता द्वारा लिखा गया लघु – प्रबध है। अध्येता श्री किराडू इस क्षेत्र के निवासी है और बीकानेरी भाषी है। अत इनके द्वारा प्रस्तुत

सामग्री अधिक विश्वसनीय और प्रामाणिक होनी चाहिए। लेखक का संस्कृत का अध्ययन भी प्रस्तुत विषय के अध्ययन मे सहायक बना है और इसे अधिक वैज्ञानिक बना सका है साथ ही वह पूर्वाग्रहो से मुक्त है, जो इस शैली के विद्वानो मे प्राय मिलता है।

कभी-कभी देश की चोटी के विद्वानो या राजतन्त्र द्वारा ऐसी बात कह दी जाती है जिन्हें विषय विशेष का लघु अध्येता भी गले नही उतार पाता। सन १९६१ की जनगणना मे बीकानेरी भाषियो की कुल सख्या ४७ बतायी गयी है।[1] जिनमे से राजस्थान के नगरो मे तो इसके बोलने वाले हैं ही नही।[2] यह तथ्य आश्चर्यजनक है। जनगणना के कार्य मे लगे अप्रशिक्षित कर्मचारियो के द्वारा एकत्र भ्रान्त आकडा से ऐसी भूल हुई है। प्रस्तुत प्रबंध का लेखक बीकानेरी भाषियो के मध्य मे रहता है। अत वह यह तो जानता है कि इसके बोलने वालो की सख्या 'जनगणना' मे दी गई सख्या से कई सौ गुनी है, पर साधनो के अभाव मे वह ठीक आकडे प्रस्तुत नही कर सका है।

पुस्तक मे कृत प्रत्यय पर छठे और दूसरे अध्यायो मे विचार हुआ है - षष्ठ अध्याय का शीर्षक तो 'कृत् प्रत्यय' ही है, पर द्वितीय अध्याय के 'नाम – प्रत्यय शीर्षक के अन्तर्गत' प्रथम पर प्रत्यय ( २ ३ १ ) उप शीर्षक से जो विचार हुआ है - वह भी कृत् प्रत्यय विचार ही है। द्वितीय अध्याय की आवश्यकतावश लेखक ने कृत प्रत्ययों पर यही विचार कर लिया और पुनरावृत्ति भय से वहा वह मौन रहा है। इसमे बोली के सर्वांगीण अध्ययन मे तो किसी प्रकार की त्रुटि उत्पन्न नही हुई, पर वहा इसके सकेत अनुल्लेख से तनिक अस्पष्टता आई है।

लेखक ने विषय-वर्गीकरण मे जिस सूझ-बूझ और वैज्ञानिक दृष्टि का परिचय दिया है, उसी का निर्वाह विषय प्रतिपादन मे भी किया है। पुस्तक का ततीय अध्याय 'सर्वनाम प्रत्यय' लेखक की गवेषणा बुद्धि की पैनी पकड से उद्भुत है। उसने बीकानेरी बोली के सर्वनामो के केन्द्रक रूपो को खोजकर उसके मूल आधार – विधायक व तिर्यक् आधार - विधायक प्रत्ययो की जो प्रतिष्ठा की है इससे भाषा विज्ञान के अध्येता को यह सोचने के लिए विवश होना पडता है कि

१– सैंसस आफ इडिया १९६१, पुस्तक प्रथम, पृ० ८३
२– वही पृ ८४

भाषा के तत्त्वो मे धातु, प्रातिपादिक, प्रत्यय व निपात के अतिरिक्त भी गवेषणीय विषय है।

कृत – प्रत्यय के अध्याय मे भूतकालिक त–प्रत्यय (६ २ २) मे मरियोडो, चूसियोडो आदि कृदन्त शब्दा की रचना आकर्षक है। इसमे धातु + भूत कालिक कृत प्रत्यय + तिर्यक प्रत्यय + स्वार्थक प्रत्यय + तिर्यक् प्रत्यय ( √मर् + /इय्/ +/ओ/ + /ड/ + /ओ/) मिलते ह। प्राय होता यह है कि जहा – जहा शब्द के साथ स्वार्थक प्रत्यय प्राप्त होता है वहा वहा वह ही तिर्यक् प्रत्यय को अपना लेता है और मूल शब्द को अपने पूर्व रूप म छोड देता है। पर यहा यह प्रत्यय दो बार प्रयुक्त हुआ है। पहला / ओ/ किसी लिंग – वचन जनित विकार को प्राप्त नही हुआ, पर दूसरा विकारी है। पूर्व/ओ/ का यह अविकृत रूप ही भ्रान्ति का कारण बना हुआ है। राजस्थानी म अनेक स्वार्थक प्रत्यय— ट ड, क, इय ल, आदि है और मूल शब्द का विकार प्राय ये ही प्रत्यय ग्रहण करते है।

पुस्तक का सप्तम अध्याय ' परसर्ग – प्रत्यय ' है। इसमे परसर्ग और निपात पर विचार हुआ है। परसर्ग वाक्य म पद या पद समुच्चय से व्याकरणिक अथवा वाक्यात्मक सबध व्यक्त करते हैं। अत उन पर विचार करके लेखक न प्रत्यय-अध्ययन को – उसके व्युत्पादक व व्याकरणिक सबध — अयन अध्ययन को पूर्ण एव सर्वांगीण बना दिया है।

भाषा के अध्ययन का काय साहित्य-शोध-काय से अधिक सूक्ष्म व दुरूह होता है जो या तो सुदीघकालीन अभ्यास द्वारा सभव है अथवा असामान्य बौद्धिक क्षमता द्वारा। विद्वान् लेखक की इस कृति में दोना का समन्वय दिखाई देता है।

अत मुझे अपने छात्र श्री निराडू के इस प्रशसनीय प्रयास की भूमिका लिखते हुए प्रसन्नता का अनुभव हो रहा है। मुझे विश्वास है कि यह कृति भाषा – शोध मे अनुसधान करने की दिशा म प्रेरणा-दायिनी सिद्ध होगी।

डॉ० कन्हैयालाल शर्मा
अध्यक्ष हिन्दी विभाग, डूगर महाविद्यालय
बीकानेर

# प्राक्कथन

प्रत्यय वह शब्द या शब्दांश है जिसका अपना कोई स्वतंत्र कोशात्मक अर्थ नहीं होता किन्तु दूसरे शब्दों के साथ लगकर सार्थक होता है। आधुनिक भाषा विज्ञानी प्रत्ययों को आबद्धपदग्राम कहते हैं। ये दो प्रकार के होते हैं– शब्द निर्माणकारी प्रत्यय तथा रूप निर्माणकारी प्रत्यय। शब्द निर्माणकारी प्रत्यय भी दो प्रकार के होते हैं कृत् एवं तद्धित। कृत् प्रत्ययों के संबंध से धातुजन्य शब्द बनते हैं और तद्धित प्रत्ययों के संबंध से संज्ञा और विशेषण शब्दों का निर्माण होता है। रूप-निर्माणकारी प्रत्यय नाम और धातु शब्दों के कारक, क्रिया तथा काल का लिंगवचन के परिवेश मे निर्धारण करते हैं।

भाषा में, मूलतः आर्यभाषाओं के वर्ग की भाषाओं में, उपर्युक्त दोनों प्रकार के प्रत्ययों का पृथक् पृथक् बहुत बड़ा योगदान है। जितने महत्त्व के शब्द होते हैं, उससे कहीं अधिक महत्त्व के प्रत्यय होते हैं और उससे भी कहीं अधिक महत्त्व के अनेक व्याकरणिक रूप होते हैं क्योंकि भाषा का चरम अवयव वाक्य होता है और विभिन्न शब्दों के बीच वाक्य मे संबंध तत्व की स्थापना प्रत्ययों के बिना संभव नहीं होती, भले ही कहीं शून्य प्रत्यय ही क्यों न हो।

भाषा के इस महत्त्वपूर्ण अवयव का विश्लेषण करने की प्रेरणा मुझे अपने श्रद्धेय गुरुवर डा० कन्हैया लाल जी शर्मा से मिली और मैंने बीकानेरी में प्रत्ययों के अनुसंधान का निश्चय कर लिया। मै जानता हूँ कि इस विषय पर अभी तक कोई काम नहीं हुआ है और मैं तो यह भी जानता हूँ कि प्रत्ययों के परिपार्श्व में बहुत ही थोड़ा काम हुआ है। यद्यपि डॉ० उदय नारायण तिवारी, डॉ० धीरेन्द्र वर्मा डॉ० हरदेव बाहरी, डॉ० भोलानाथ तिवारी, डॉ० चन्द्रभान रावत, डॉ० देवेन्द्र नाथ प्रभृति अनेक विद्वानों ने प्रत्ययों के ऊपर काम किया है तथापि प्रत्यय संधान की दृष्टि से डॉ० उप्रेति का काम अविस्मरणीय है। यह सब काम हिन्दी के क्षेत्र में हुआ है और मुझे इनसे अमोघ प्रेरणा मिली है, किन्तु मेरे लिए यह भुलाना संभव न हुआ कि जहाँ हिन्दी और बीकानेरी के कुछ

प्रत्यय समान हैं, वहाँ बीकानेरी के अनेक प्रत्यय मौलिक भी है। अतएव मैं उभय निष्ठ प्रत्ययो की अपेक्षा बीकानेरी के मौलिक प्रत्यया के प्रति अधिक निष्ठावान एव सतक रहा हू।

प्रस्तुत लघु शोध-प्रवध को निम्नलिखित सात अध्यायो म विभाजित किया गया है—

प्रथम अध्याय का शीर्षक 'विषय प्रवेश' है। इसमे बीकानेर क्षेत्र का परिचय, बीकानेरी क्षेत्र व सीमाए, बीकानेरी भाषी, तथा बीकानरी की भाषा वज्ञानिक विशेषताओ का वणन प्रस्तुत किया गया है। मेरे लघु शोध-प्रवध का विषय 'बीकानेरी-प्रत्यय- विधान' है अत इसी अध्याय मे प्रत्ययो के ऐतिहासिक स्वरूप पर भी प्रकाश डाला गया है। शोध-प्रबध का यह अध्याय वस्तुत प्रस्तुत अध्ययन के लिये भूमि तयार कर देता है।

द्वितीय अध्याय मे बीकानेरी नाम-व्युत्पादक प्रत्ययों का वणन प्रस्तुत किया गया है। नाम व्युत्पादक प्रत्ययो को तीन भागो मे विभाजित किया गया है। ये हैं— पूव प्रत्यय मध्य प्रत्यय एव अत्य प्रत्यय। अत्य प्रत्ययो को पुन दो भागो मे विभाजित किया गया है - प्रथम पर प्रत्यय एव द्वितीय पर प्रत्यय।

तृतीय अध्याय सवनाम-प्रत्यय है। इस अध्याय म उपलब्ध सवनामो का वर्गीकरण किया गया है एव उनकी रूप रचना तथा सरचना तालिकाओ को प्रस्तुत कर उनम आबद्ध अ शो का विश्लेषण किया गया है।

चतुथ अध्याय म विशेषण व्युत्पादक प्रत्ययो को दो वर्गों म विभक्त किया गया है मूल एव यौगिक। यौगिक विशेषण प्रत्ययो को पुन पूव प्रत्यय एव पर-प्रत्ययों म वर्गीकृत कर पर प्रत्ययो का निम्नलिखित उपभागो म विभाजित किया गया है - सज्ञा स विशेषण व्युत्पादक पर प्रत्यय सवनाम स विशेषण व्युत्पादक पर प्रत्यय विशेषण से विशेषण व्युत्पादक पर प्रत्यय क्रिया स विशेषण व्युत्पादक पर प्रत्यय एव धातु स विशेषण व्युत्पादक पर प्रत्यय।

पचम अध्याय 'आख्यात प्रत्यय' है। धातु में व्युत्पादक प्रत्ययो का योग होता है अत व्युत्पादक प्रत्ययों की सुविधा एव धातु भेद के आधार पर इस अध्याय का नाम 'आख्यात प्रत्यय' रखा गया है। यह अध्याय दो भागों म विभा

जित है धातु व्युत्पादक प्रत्यय एव व्याकरणिक प्रत्यय। धातु व्युत्पादक प्रत्ययो को निम्नलिखित चार उपभागो म विभाजित किया गया है—
(१) नाम धातु-प्रत्यय (२) प्रेरणार्थक-धातु-प्रत्यय (३) सकमक धातु-प्रत्यय (४) अनुकरणात्मक धातु-प्रत्यय। व्याकरणिक प्रत्ययो को भी चार उपभागो म विभाजित किया गया है– (१) काल (२) अथ (३) वाच्य (४) लिंग वचन एव पुरुष।

षष्ठ अध्याय 'कृत-प्रत्यय' है। इसम कृत प्रत्ययो का वणन किया गया है।

सप्तम अध्याय 'पश्च-प्रत्यय' है जिसम पश्च प्रत्ययो का वणन है।

मेरे काय मे मैं किसी नवीनता का दावा न करता हुआ भी इतना ता कह ही सकता हू कि इसम मेरा परिश्रम है, मेरी सूझ बूझ एव मेरी गवेषणा है और मेरा अपना विश्लेषण है। बीच बीच म मुझे आशा निराशा के अनेक घात प्रतिघाता का सामना करना पडा है। उस स्थिति मे मुझे अपने प्रबुद्ध निदेशक से समुचित प्रेरणा मिली है। अतएव उनके प्रति हृदय से आभारी हू। इस अवसर पर उन सब के प्रति कृतज्ञता प्रकट किय बिना नहीं रह सकता जिन्होंने विभिन्न प्रकार से प्रस्तुत लघु शोध-प्रबध के लेखन में योगदान दिया। बीकानेरी के ममन विद्वान सवश्री नरोत्तमदास स्वामी, विद्याधर शास्त्री मुरलीधर व्यास तथा मूलचन्द 'प्राणेश' के प्रति विशेष आभार प्रकट करता हू।

अपने स्व० बाबा पुरुषोत्तमदास जी किराडू, द्वारकादास जी किराडू व स्व० बडियाजी पाना देवी के आशीर्वाद का फल ही यह कृति है। भगवान् उनकी आत्माओं को शान्ति प्रदान करे। मैं अपने परम पूज्य पिताजी गिरधर लाल जी किराडू व पूज्या माताजी शान्ति देवी व बडिया जी लक्ष्मी देवी के प्रति अपने आभार को शब्दो म व्यक्त नहीं कर सकता जिन्होंने अपने गृह कार्यों म व्यस्त होने पर भी समय निकाल कर बीकानेरी के वास्तविक स्वरूप को मरे सामने प्रस्तुत किया जिससे मुझे प्रत्यय चयन मे सुविधा मिली। साथ ही चाचाजी राधाकृष्ण जी, चाचीजी राजन्देवी एव बडे भाई साहब प्रह्लाददास जी का भी आभारी हू।

परम पूज्य स्वर्गीय नानाजी श्री हरदासजी, श्रद्धास्पद मामाजी सव श्री लक्ष्मीनारायण जी, हरनारायण जी युगलनारायण जी व व्रजनारायण जी, श्रोत्रिय बगसीराम जी तपोमूर्ति चौथामासी जी, पाचा मासीजी छठी मासीजी व श्री नारायण भाईसाहब का आशीर्वाद ही प्रस्तुत प्रबध के रूप म प्रतिफलित है। अत इन सभी के प्रति मैं श्रद्धावनत हू।

आदरणीय भाई श्री गोपाल नारायण एम० ए० ( हिन्दी सस्कृत ) एलएल०बी०, शास्त्री, श्री रामकृष्ण एम० ए० (हिन्दी सस्कृत), श्री शिवशकर नारायण एम ए (हिन्दी) श्री बृजनाथ एम० ए० (हिन्दी, सस्कृत) श्री वेद प्रकाश एम कॉम, भगिनी पुष्पा शमा एम० ए० (हिन्दी–सस्कृत), आदि ने इस विषय पर मेरा माग दशन किया है भातृ तुल्य दुर्गादास एव गिरधन दास ने परोक्ष व अपरोक्ष रूप से जो योगदान दिया है वह श्लाघनीय है। प्रबध को समय पर मुद्रण यवस्था करने मे महदीप प्रेस के व्यवस्थापक मक्खन भाई साहब व भाई जुगलकिशोर ने विशेष तत्परता दिखाई है। अत उनके प्रति मैं आभारी हू।

परमश्रद्धेय गुरुवर डा० कन्हैयालाल जी शर्मा ने अपने अमूल्य समय को न देखते हुए आशीर्वाद स्वरूप भूमिका लिखने की महती कृपा की है। अत गुरु देव को मेरे अनेक प्रणाम अर्पित हैं।

अत मे करहुनमपराघ स तुमर्हन्ति स त इस नम्रता के साथ मेरा यह श्रम पुष्प मा भारती को अपण करता हू।

प० गिरधर लाल जी किराडू
साले की होली, बीकानेर।
विजयदशमी, स० २०२८

भगवान दास किराडू



हिन्दी साहित्य के लब्ध प्रतिष्ठ विद्वान

श्रद्धेय गुरवर डॉ० सरनामसिंह जी शर्मा 'अरुण'

को

सादर समर्पित

# संक्षिप्त-रूप

| | |
|---|---|
| अप० | अपभ्रंश |
| आ० भा० आ० भा० | आधुनिक भारतीय आर्य भाषा |
| आ० ई० ऊ० व्य० वि० | आकारान्त, ईकारान्त, ऊकारान्त, व्यंजनान्त विशेषण |
| ई० | ईसा |
| ई० पू० प्र० | ईसा पूर्व प्रथम शताब्दी |
| एल० एस० आई० | लिंग्विस्टिक सर्वे आफ इण्डिया |
| गौ० ही० ओ० | गौरीशंकर हीराचन्द ओझा |
| ति० आ० वि० प्र० | तिर्यक आधार विधायक प्रत्यय |
| पृ० | पृष्ठ |
| प० | पंक्ति |
| प्रा० | प्राकृत |
| पु० | पुल्लिंग |
| पु० स० | पुल्लिंग संज्ञा |
| पप्र० | पर प्रत्यय |
| बी० रा० इ० | बीकानेर राज्य का इतिहास |
| भा० वा० स० | भाव वाचक संज्ञा |
| मू० आ० वि० प्र० | मूल आधार विधायक प्रत्यय |
| मू० एव वि० स० वि० रूप | मूल एवं विकारी संज्ञा व विशेषण रूप |
| लि० व० का० | लिंग-वचन-कारक |
| स० आ० वि० प्र० | सम्बोधन आधार विधायक प्रत्यय |
| स्त्री० स० | स्त्री वाचक संज्ञा |
| सं० | संस्कृत |

# संकेत-चिन्ह

ध्वनि प्रक्रियात्मक दृष्टि से सपरिवतक का द्योतक ।

तथ्य के स्पष्टीकरण के लिए प्रयुक्त सकेत

हलन्त

व्युत्पन्न या सिद्ध रूप का द्योतक

ऐतिहासिक पूर्व रूप से पर रूप का द्योतक

पर प्रत्यय एवं विभक्ति का विभाजक सकेत

धातु सकेत

प्रत्यय के पश्चात् लगने से पूव रूप एव उसके पूव म लगाने से पर रूप की द्योतक ।

## ४ विशेषण–प्रत्यय ६२



## ५ आख्यात-प्रत्यय ८३

अध्याय/१

# विषय–प्रवेश

## १ बीकानेर क्षेत्र का परिचय

वीरता के प्रांगण म स्वनामधन्य राजस्थान प्रान्त का अपना विशिष्ट स्थान है । बीकानेर इसी प्रान्त के पश्चिम उत्तर म स्थित एक भूखण्ड है जो स्वर्णाभ सिकता के बड़े-बड़े टीलों से आवृत्त है । बीकानेर का उत्तर-पूर्वी भाग शतद्रु सरस्वती की सहायता स अनुप्राणित रह चुका है । पश्चिम मे मूलत्राण (मूल स्थान मुलतान) से भी इसका परम प्राचीन सम्बन्ध रहा है । राष्ट्रकूटो का आदि निवास दक्षिण भारत म था । इनके साथ आने वाली जातियाँ भी दक्षिणात्य थी । मुगल काल म भी बीकानेर नरेशो का आवागमन दक्षिण म होता रहा है ।[1]

भूगर्भ शास्त्रियों का अनुमान है कि यह प्रदेश जूरसिक, क्रीटेशियम एवं इयोसिन के युगो म समुद्र मग्न था और यह समुद्र टेथिस के नाम से विख्यात था । 'ज्योलाजी आफ इण्डिया" के लेखक मि० वाडिया न भी इसी तथ्य की ओर संकेत किया है । टेरीशरी युग म इस प्रदेश की भौगोलिक स्थिति म परिवर्तन हुआ और पृथ्वी की आन्तरिक शक्तियो के संक्रमण से वह भाग ऊपर उठने लगा । शनै शनै समुद्र समाप्त हो गया एवं रेतीला भाग निकल आया । वाल्मीकि रामायण म भी समुद्र से मरुस्थल की उत्पत्ति विषयक एक रोचक गाथा

१ प० विद्याधर शास्त्री वर्तमान बीकानेरी और संस्कृत, राजस्थान भारती, अंक २, भाग ४ अक्टूबर १९५४

मिलती है।[1]

इस विवेचन से स्पष्ट होता है कि समुद्र के पीछे हट जाने या सूख जाने पर मरु प्रदेश उद्भूत हुआ। बीकानेर प्रदेश में आज भी कहीं कहीं समुद्र के अवशेष के रूप में शंख, सीपी, कौड़ी गोल पत्थर आदि मिलते हैं जो बीकानेर के किसी काल विशेष में समुद्राप्लावित होने की सूचना देते हैं।

इसी बीकानेर क्षेत्र में बोली जाने वाली बोली को डा० ग्रियर्सन[2] डा० सुनीति कुमार चटर्जी,[3] डा० भोलानाथ तिवाडी,[4] प० नरोत्तमदास स्वामी[5] श्री रामकृष्ण व्यास[6] प्रभृति विद्वानों ने बीकानेरी बोली नाम से अभिहित किया है।

## १ २ बीकानेरी क्षेत्र

बीकानेरी बोली का क्षेत्र तत्कालीन बीकानेर राज्य का अधिकांश दक्षिणी भाग है। तत्कालीन बीकानेर राज्य राजस्थान बनने के उपरान्त तीन जिलों में विभक्त हो गया—बीकानेर गंगानगर व चूरू। इनमें से गंगानगर का अधिकांश भाग बीकानेरी भाषी नहीं है। केवल उसके दक्षिणी-पूर्वी भाग के भादरा और नोहर तहसील के दक्षिणी के भाग इस बोली की उत्तरी पूर्वी सीमा बनाते हैं। वर्तमान बीकानेरी जिले की चारों तहसील बीकानेर, कोलायत नोखा व लूणकरणसर बीकानेरी भाषी हैं। चूरू जिले की रतनगढ सरदारशहर सुजानगढ व डूंगरगढ तो पूर्ण रूप से बीकानेरी भाषी तहसीलें हैं पर राजगढ का एक तिहाई पश्चिमी भाग और चूरू का भी लगभग आधा पश्चिमी भाग बीकानेरी बोलता है। इसी जिले की तारानगर तहसील बीकानेरी क्षेत्र में आती है। बीकानेरी की पश्चिमी सीमा ग्रिय

---

१— तस्मात् तद् बाणपातेन त्वपः कुक्षिष्वशोषयत्।
विख्यातं त्रिषु लोकेषु मरुकान्तारमेवतत्॥
सर्ग २२। ३६–३७। युद्ध काण्ड

२— डॉ० ग्रियर्सन एल एस आई भाग–९ पृष्ठ १३०

३— डॉ० सुनीति कुमार चटर्जी राजस्थानी भाषा पृष्ठ ६–७

४— डॉ० भोलानाथ तिवाडी भाषा विज्ञान कोष, पृष्ठ ५१५

५— प० नरोत्तमदास स्वामी राजस्थानी पृष्ठ ५५

६— श्री रामकृष्ण व्यास बीकानेरी नामपद पृष्ठ ७

सन के अनुसार केवल राजस्थान तक ही सीमित नही है। पाकिस्तान के बहावलपुर जिले का दक्षिणी पूर्वी भाग भी बीकानेरी क्षेत्र के अन्तर्गत आता है, पर वस्तुस्थिति यह है कि अब बीकानेरी की सीमाएँ सिमिट कर केवल भारत की सीमाओं से लग गई है। प्रस्तुत लेखक के लिए इस तथ्य को पुष्ट प्रमाणों के आधार पर प्रमाणित करने की असम्भावना से आरम्भ मे दिए हुए मान चित्र म ग्रियसन को ही आधार बनाया गया है।

## १ ३ सीमाएँ

बीकानेरी बोली की उत्तरी सीमा लहदा, राठी और पजाबी बोलियो द्वारा बनाई जाती है। इसकी उत्तरी पूर्वी सीमा पर पजाबी तथा बागडी बोलियाँ मिलती हैं। बाँगडी तथा शेखावाटी इसकी पूर्वी सीमा बनाती हैं। इसके दक्षिण पूर्व म शेखावाटी बोली जाती है। बीकानेरी की दक्षिणी सीमा पर थाली एव आदर्श मारवाडी का क्षेत्र आता है। थाली बोली ही इसकी दक्षिणी पश्चिमी सीमा बनाती है। पश्चिमी सीमा पर लहदा भाषी व्यक्ति मिलते हैं और उत्तरी पश्चिमी सीमा लहदा तथा राठी बोलिया के द्वारा बनाई जाती है।

## १ ४ बीकानेरी भाषी

डॉ० ग्रियसन के अनुसार बीकानेरी बोलने वाला की जनसख्या ५ ३३, ००० है।[1] सन् १९६१ की जनगणना के अनुसार बीकानेरी भाषिया की जनसख्या भारत म अत्यल्प है। १९६१ की जनगणना के आधार पर बीकानेरी भाषिया की जनसख्या बताई गई है वह सवथा भ्रामक है क्योंकि यदि बीकानेरी का स्वतन्त्र अस्तित्व स्वीकार किया जाता है और इस आदर्श मारवाडी से भिन्न माना जाता है तो अधिकाश बीकानेर क्षेत्र की जनसख्या की बोली बीकानेरी है एव अकेले बीकानेर म लगभग २ लाख व्यक्ति निवास करते हैं जिनम एक तिहाई व्यक्ति ठेठ बीकानेरी भाषी हैं। मैंने बीकानेर नगर एव निकटवर्ती ग्रामा म बीकानेरी के भाषा वैज्ञानिक स्वरूप को दृष्टि में रखकर लोगा स प्रश्न किये और उत्तर स्वरूप जो तथ्य मेरे सामने आये उसस निश्चित रूपेण कहा जा सकता है कि उसमे बीकानेरी

१—ग्रियसन एल एस आई भाग ९, पृष्ठ १३०

भाषिया की जनसख्या १९६१ की जनगणना के अखिल भारतवष के आँकडा से सैकडा गुना अधिक है। भाषा विषयक गलत आँकडे जनगणना के अवसर पर इसलिए एकत्र हो जाते हैं कि भाषा एव बोलिया का महत्वपूर्ण काय ऐसे व्यक्तिया के द्वारा सम्पन्न होता है जो भाषा एव बोलिया के स्वरूप का विश्लेषण नही कर सकते। इसका दूसरा कारण यह है कि जनगणना के अवसर पर बीकानेरी बोलने वाला न अपनी बोली मारवाडी ही बताई है। अत वतमान बीकानेरी भाषिया की जन सख्या क्षेत्र व सीमा के आधार पर ७ १५,००० मानी जा सकती है।

## १ ५ बीकानेरी की भाषा वैज्ञानिक विशेषताएँ

बीकानेरी की प्रमुख ध्वन्यात्मक एव रूपात्मक विशेषताए निम्नलिखित हैं-

### १ ५ १ ध्वन्यात्मक विशेषताए

१- अन्त्य ध्वनि की दृष्टि से बीकानेरी ओकारान्त है -

| बीकानेरी | हिन्दी |
|---|---|
| घोडो | घोडा |
| दादो | दादा |

२- बीकानेरी म नासिक्य ध्वनिया स पूव आन वाली 'आ ध्वनि ओ' म परिवर्तित हो जाती है -

| बीकानेरी | हिन्दी |
|---|---|
| हाण | हानि |
| ओम्बा | आम |

३- बीकानरी म शब्दा के आदि स्वर ( विशेषत अ ) के दीर्घीकरण की प्रवृत्ति पायी जाती है -

| बीकानेरी | हिन्दी |
|---|---|
| पाडोसी | पडोसी |
| खाकडी | ककडी |

४- -बीकानरी मे हिन्दी के सयुक्त स्वर 'ए' एव "औ -क्रमश "इ' एवं 'आ' म परिवर्तित हो जाते हैं -

| बीकानेरी | हिन्दी |
|---|---|
| किस्सो | कैसा |
| विस्सो | वैसा |
| ओरत | औरत |

५– बीकानेरी म आरम्भ का 'य" प्राय 'ज' म परिवर्तित हो जाता है–

| बीकानेरी | हिन्दी |
|---|---|
| जुग | युग |
| जम | यम |

६– बीकानेरी म अ त्य 'य' का प्राय लोप हो जाता है–

| बीकानेरी | हिन्दी |
|---|---|
| पुन | पुण्य |
| भाग | भाग्य |

७– मध्यवर्ती 'ह' ध्वनि बीकानेरी म 'व' एव कभी कभी "य' म परिवर्तित हो जाती है–

| बीकानेरी | हिन्दी |
|---|---|
| मनवार | मनुहार |
| लोवार | लुहार |

यदि "ह" ध्वनि 'व" म परिवर्तित नही होती तो वह लुप्त होकर पूववर्ती ध्वनियों को दीघ कर देती है–

| बीकानेरी | हिन्दी |
|---|---|
| जर | जहर |
| पाड़ | पहाड़ |

अधिकांशत अत्य "ह' ध्वनि भी लुप्त हो जाती है–

| बीकानेरी | हिन्दी |
|---|---|
| लो | लोह |

८– बीकानेरी म क्ष ध्वनि का प्रयोग नहीं होता । 'क्ष' के स्थान पर 'छ' अथवा 'ख' का प्रयोग होता है–

| बीकानेरी | हिन्दी | |
|---|---|---|
| लछमी | लक्ष्मी | क्ष > छ |
| राखस | राक्षस | क्ष > ख |

९– 'श', 'ष', स ऊष्म व्यंजनों म केवल दन्त्य स ध्वनि ही उपलब्ध होती है–

| बीकानेरी | हिन्दी |
|---|---|
| सिसा | शिशा |
| सुसरा | श्वसुर |

१०– बीकानेरी की अपनी कतिपय विशेष ध्वनियाँ हैं जो ध्वनि ग्राम रूप म प्रतिष्ठित है—

| | | |
|---|---|---|
| १– न्ह | न्हावणो | (नहाना) |
| २– म्ह | म्हे | ( हम ) |

११– बीकानेरी म 'ल' का उच्चारण दो प्रकार से होता है। ल' हिन्दी के समान ही है पर ल उच्चारण के आधार पर बोली म कहीं उत्क्षिप्त कहीं मूर्द्धन्य एव कहीं पार्श्विक ध्वनियों की तरह व्यवहृत होता है–

| ल | | ल | |
|---|---|---|---|
| काल | ( वक्त ) | काल | (अकाल) |
| गाल | (कपोल) | गाल | ( गाली ) |
| वालो | (प्यारा) | बालो | (जलाना) |

१२– बीकानेरी की एक महत्त्वपूर्ण विशेषता है कि शब्द की उदात्त। अनुदात्त ध्वनियों म अन्तर आते ही अर्थ मे अन्तर आ जाता है–

| अनुदात्त | | उदात्त | |
|---|---|---|---|
| कोड | (चाव) | को ढ | (कुष्ठ रोग) |
| कद | (लम्बाई) | क द | ( कब ) |

१३– बीकानेरी म ऋ और रफ क्रमश रि रु और रकार म परिवर्तित हो जात हैं –

| बीकानेरी | हिन्दी |
|---|---|
| रिमि | ऋषि |
| रत | ऋतु |
| करम | कर्म |
| धरम | धर्म |

१४– अकारण अनुनासिकता की प्रवृत्ति बीकानेरी की मुख्य विशेषता है ।

## १ ५ २ रूपात्मक विशेषताएँ

१– बीकानेरी म अन्य आधुनिक भारतीय आर्यभाषाओं के समान दो लिंग एव दो वचन ही उपलब्ध होते हैं।

२– बीकानेरी म कर्ता-कारक चिह्न का अभाव है साथ ही सकर्मक क्रियाओं के भूतकालिक रूपों के साथ भी कर्ता बिना किसी परसग की सहायता के प्रयुक्त होता है। यथा—

| | | |
|---|---|---|
| म्हैं रोटी खाई | = | मैंने रोटी खाई |
| छोरा दूध पियो | = | लड़का ने दूध पिया |

कर्म कारक की अभिव्यक्ति के लिए 'नै' परसर्ग का प्रयोग होता है ।

| | | |
|---|---|---|
| रोम न पढ़ाय दे | = | राम को पढ़ा दो |

सम्प्रदान कारक की अभिव्यक्ति के लिए 'रै', "नै परसग का प्रयोग होता है।

| | | |
|---|---|---|
| घोड़ा रै घास लायो हूँ | = | घोड़ा के लिए घास लाया हूँ |
| छोरा नै आसीस | = | लड़का के लिए आशीर्वाद |

करण एव अपादान कारक म सूं परसग का प्रयोग होता है।

| | | |
|---|---|---|
| पढ़त जी सू बातां हुई | = | पंडित जी से बातें हुईं |
| डागलै सू पड़ग्यो | = | छत पर से गिर गया |

सम्बन्ध कारक की अभिव्यक्ति के लिए रो, रा री परसर्ग का प्रयोग होता है—

| | | |
|---|---|---|
| राम रो घोड़ो | = | राम का घोड़ा |
| राम री घोड़ी | = | राम की घोड़ी |
| राम रा घोड़ा | = | राम के घोड़े |

अधिकरण कारक की अभिव्यक्ति के लिए 'म' परसर्ग का व्यवहार होता है।

घर म कोयनी = घर म नहीं है

बीकानेरी म निकटवर्ती एव दूरवर्ती दोना प्रकार के निश्चय वाचक सवनामा के एक वचनीय रूप लिंग से प्रभावित होते हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| वो | पुल्लिग | औ | पुल्लिग |
| वा | स्त्रीलिग | आ | स्त्रीलिग |

बीकानेरी म उत्तम एव मध्यम पुरुष के एक वचन एव बहु वचन के रूप निम्नलिखित हैं—

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| उतम पुरुष | हूँ, म्हें | म्हे म्हो |
| मध्यम पुरुष | तू, थू | थे, थो |

इसके अतिरिक्त बीकानेरी म एक विशेष सवनाम 'आपा' भी उपलब्ध होता है। यह श्रोतृ सापेक्ष सवनाम ... है जिसमे श्रोता और वक्ता दोना समाहित हो जाते हैं। यथा —

'आपा दस वजी जीमोला'

इसका अथ होगा हम अपने मित्र के साथ (श्रोता सहित) दस बजे खाना खायगे।

बीकानेरी में पूर्णांक बोधक गणना सूचक ओकारान्त विशेषणो (दो सो आदि) के अतिरिक्त समस्त ओकारान्त विशेषणो म अपने विशेष्य के लिंग वचन एव कारक के अनुरूप परिवतन होता है। अन्य विशेषणो (आकारान्त ईकारान्त, ऊकारान्त एव व्यजनान्त) मे अपने विशेष्य के लिंग वचन एव कारक के अनुरूप परिवतन नही होता।

बीकानेरी में वर्तमान काल में तिङ्न्तीय क्रिया पद प्रयुक्त होते हैं यथा—

| बीकानेरी | हिन्दी |
|---|---|
| छोरो करै है । | लड़का करता है । |
| छोरी आवै है । | लड़की आती है । |
| छोरा खावै है । | लड़के खाते हैं । |

बीकानेरी में वर्तमान निश्चयार्थ वर्तमान कृदन्त की सहायता से बनाये जाने के स्थान पर सामान्य वर्तमान के साथ सहायक क्रिया के योग से बनाया जाता है—

| | |
|---|---|
| हूं मारूं हूं । | मैं मारता हूं । |
| हूं जाऊं हूं । | मैं जाता हूं । |

वर्तमान कालिक सहायक क्रिया धातु √ह बीकानेरी में अन्य स्वतन्त्र क्रिया रूपों के समान ही तिङ् प्रत्यय ग्रहण करती है यथा—

| | एक वचन | बहु वचन |
|---|---|---|
| अन्य पुरुष | है | है |
| मध्यम पुरुष | है | हो |
| उत्तम पुरुष | हूं | हाँ |

८— बीकानेरी में भूतकालिक सहायक क्रियारूप √ह धातु में कृत् प्रत्यय के योग से बनते हैं । साथ ही हिन्दी की भांति √थ सहायक क्रिया धातु ही मानी जा सकता है । किन्तु ओकारान्त वाली होने के कारण बीकानेरी में जहां आकारान्तता बहुवचन का बोध कराती है वहां हिन्दी में एक वचन का ।

| | |
|---|---|
| छोरो हो, थो | (लड़का था) |
| छोरा हा, था | (लड़के थे) |
| छोरी ही, थी | (लड़की थी) |

९— हिन्दी की √कर धातु के भूत कालिक कृदन्त रूप किया, किये, की, के स्थान पर बीकानेरी में क्रमशः कियो, करियो करिया करी रूप उपलब्ध होते हैं ।

१०- बीकानेरी म भूतकाल के निर्माण के लिए प्राय धातु म -यो प्रत्यय (स्वरान्त धातु एकवचन म य्+ओ) एव बहुवचन म -या (स्वरान्त धातु बहुवचन य्+आ) प्रत्यय जोडा जाता है। -इयो प्रत्यय व्यजनात एकवचन म एव-इया प्रत्यय व्यजनात बहुवचन म जोडा जाता है यथा-

स्वरात धातु

| | एक वचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| उत्तम पुरुष | म्हे सायो | म्हा साया |
| मध्यम पुरुष | तू आयो | थ आया |
| अन्य पुरुष | बे सायो | बा सायो |

व्यजनात धातु

| | एक वचन | बहु वचन |
|---|---|---|
| उत्तम पुरुष | म्हे काढ़ियो | म्हा काढ़िया |
| मध्यम पुरुष | थूं पढियो | थे पढिया |
| अन्य पुरुष | बे मारियो | बो मारिया |

११- बीकानेरी म भूतकालिक कृदत की रचना के लिए - ड़' स्वार्थक प्रत्यय का बहुलता से प्रयोग होता है यथा-

| एक वचन | बहुवचन |
|---|---|
| सायोडो केलो | सायाड़ा केला |
| तलियोडो पापड़ | तलियोड़ा पापड़ |

सूचना-

स्वाथक प्रत्यय -ओड भी माना गया है क्योंकि -ओ पर लिंग वचन-कारक का प्रभाव नहीं पडता।

१२- बीकानेरी म भविष्यत् काल का निर्माण दो प्रकार स होता है-

(अ) सामान्य वर्तमान मे 'लो' या "ला' के योग से -

| | एक वचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| अन्य पुरुष | मारे लो, ला | मारे ला |

| | | |
|---|---|---|
| मध्यम पुरुष | मारै लो | मारो ला |
| उत्तम पुरुष | मारू लो, ला | माराँ ला |
| (आ) | एकवचन | बहुवचन |
| अन्य पुरुष | मारसी | मारसी |
| मध्यम पुरुष | मारसी | मारसो |
| उत्तम पुरुष | मारीस | मारसा |

निश्चयार्थ भाव का बोध कराने के लिए बीकानेरी म –ईज प्रत्यय का प्रयोग क्रिया रूप क भविष्यत् काल मे होता है –

वो आसीज हू जाईसीज आदि

१३- बीकानेरी म पूर्व कालिक क्रिया के निर्माण के लिए "र" क्रिया के अन्त म लगाया जाता है। स्वरान्त धातु से पूर्व 'य' श्रुति का आगम होता है–

| स्वरान्त | | व्यजनान्त | |
|---|---|---|---|
| खायर | == खाकर | पढर | == पढकर |
| आयर | == आकर | जीमर | == भोजन करके |
| जायर | == जाकर | रमर | == खेलकर |

१ ६ प्रत्यय का ऐतिहासिक स्वरूप

मरे लघु-शोध-प्रबन्ध की सीमा बीकानेरी के प्रत्ययो तक ही सीमित है तथा उनका वर्णनात्मक अध्ययन प्रस्तुत करना मेरा अभिप्रेय है। अत प्रत्यय शब्द के सामान्य आशय उसके प्रयोग एव ऐतिहासिक विकास की दृष्टि स विचार करना अनिवार्य है क्योकि परम्परागत मान्यताओं एव उसके अर्थ विस्तार की सीमाओ मे आज अन्तर उपस्थित हो गया है।

सर्व प्रथम 'प्रत्यय" शब्द का प्रयोग ऋग्वेद[1] म मिलता है तथा इनका अर्थ म केवल नूतनता का आशय व्यक्त होता है। ऐसा प्रतीत होता है कि पाणिनि से पूर्व किसी व्याकरण-ग्रन्थ की अनुपलब्धि के कारण वेदो में इस प्रकार के पारिभाषिक शब्द का स्वरूप देखन को नही मिलता क्योकि वह किसी प्रकार के शास्त्रग्रन्थ नही है। सर्व प्रथम पारिभाषिक एव रूढ

१—ऋग्वेद — १० । ७

अथ म इसका प्रयोग पाणिनि की अष्टाध्यायी म दखन का मिलता है। उन्होने प्रत्यय के सम्बन्ध म कहा है कि जिन आवद्ध अ गा का वणन अध्याय ३ से ५ तक किया गया है वे प्रत्यय के नाम से अभिहित हुए है जिनका योग प्रकृति मे पश्चात्वर्ती है तथा उसका आदि वण उदात्त होता है।[1]

पाणिनि के व्याख्याता श्री वसु न व्याख्या करत हुए बताया है कि 'परसर्गीय व्युत्पादक प्रत्यय होते हैं जो प्रकृति, धातु क पश्चात् नवीन रूप-निष्पादन हेतु प्रयुक्त होता है तथा उसके आदि अक्षर पर पूण बलाघात होता है।"[2] इसी प्रकार श्री वसु ने लघु सिद्धान्त कौमुदी म भी इसी मान्यता को दोहराया है।[3]

सस्कृत के कोषकारो ने भी इसे परवर्ती व्युत्पादक अ श के रूप म स्वीकार किया है। शब्द कल्पद्रुम' म प्रत्यय को प्रकृति के उत्तर म आने वाला व्युत्पादक अ श माना है।[4] 'वाचस्पति कोष म भी इसी प्रकार के पारिभाषिक अर्थ को मान्यता दी गई है।[5] इसके अतिरिक्त सस्कृत अ ग्रेजी कोषो मे भी यही अथ मान्य हुआ है।[6] श्री एम मोनियर विलियम द्वारा सम्पादित 'सस्कृत इगलिश डिक्शनरी' म पूव प्रत्यय तथा पश्च प्रत्यय स्वीकार किये गये हैं।[7] सक्षिप्तसार व्याकरण' म भी सुप तिङ० कृत् तथा तद्धित के आवद्ध अ श प्रत्यय के रूप मे स्वीकार हुए हैं।[8] सस्कृत क अन्तगत आवध अ श को ही प्रत्यय की सज्ञा दी गई है।

हिन्दी म भी सस्कृत की परम्परा को अपनाया गया है। हिन्दी के

१—पाणिनि अष्टाध्यायी, १।२२
२—श्रीचन्द्र वसु दी अष्टाध्यायी आफ पाणिनि, पष्ठ ३४७
३—श्रीचन्द्र वसु दी लघु सिद्धान्त कौमुदी पष्ठ ६२
४— वोपदेव प्रत्युत्तर जायमाना (शब्द कल्पद्रुम)
५— वाचस्पति वाचस्पति कोष, पृष्ठ ३७१
६— एम मोनियर विलियम सस्कृत इगलिश डिक्शनरी, पाट २, पष्ठ १०८६
७— वही, पष्ठ ६७३
८— सक्षिप्त व्याकरण- (प्रत्यय इति सुप्तिङ्कृतद्धिता प्रत्यया) पष्ठ ४२६

प्रमुख वयाकरण श्री कामता प्रसाद गुरु ने उपसग एव प्रत्यय सम्बन्धी मान्यता पर विचार व्यक्त करत हुए उपसर्ग को पूव व्युत्पादक प्रत्यय के रूप म तथा प्रत्यय को पर व्युत्पादक आबद्ध रूपांश के रूप म स्वीकार किया है।[1] उन्होने व्याकरणिक सम्बन्ध बोध करान वाले आबद्ध रूपाशा को भी प्रत्यय की सीमा म स्वीकार कर उन्हें चरम प्रत्यय के नाम से अभिहित किया है।[2] श्री किशोरीदास वाजपयी ने भी हिन्दी शब्दानुशासन' म इसी दृष्टिकोण का प्रतिपादन किया है।[3] श्री धीरेन्द्र वर्मा ने भी अन्य विद्वाना के मतानुसार ही प्रत्यय सम्बन्धी मान्यता का प्रस्तुत किया है। सस्कृत सना प्राय तीन अशा से मिलकर बनती है धातु प्रत्यय तथा कारक चिन्ह। प्रत्यय से मिलकर मूल शब्द बनता है और उसम आवश्यकतानुसार कारक चिह्न लग जाते हैं।[4] श्री उदयनारायण तिवारी न भी सस्कृत तथा हिन्दी की पूव परम्पराओ से प्ररित होकर उपसग एव प्रत्यय सम्बन्धी मान्यताए व्यक्त की है।[5] डा० लक्ष्मी सागर वार्ष्णेय के मतानुसार प्रत्यय वह शब्द है जिसका अपना कोई स्वतन्त्र कोशात्मक अथ नही होता, किन्तु दूसरे शब्दा के साथ लगकर सार्थक होता है। आधुनिक भाषा विज्ञानी प्रत्यया को आबद्धपद ग्राम कहते हैं।"[6] डा० भोलानाथ तिवारी एव टसीटारी आदि विद्वाना ने भी इसी मत का समथन किया है।[7]

समग्र रूप से दृष्टिपात करन पर प्रतीत होता है कि सभी विद्वानो ने विभक्ति, सग, उपसग सभी का शब्द साधक प्रत्यय के अथ म प्रत्यय के रूप म स्वीकार किया है। परिभाषाओ को यदि कसौटी पर कसे तो श्री उग्रनिजी की परिभाषा श्लाघनीय है। उनक अनुसार प्रत्यय भाषा के वे आबद्ध अश है जिनम स्वतन्त्र रूप से अर्थबोध की क्षमता नही होती वरन् स्वतन्त्र रूपांश के साथ

१— श्री कामता प्रसाद गुरु हिन्दी व्याकरण पृष्ठ ३३०
२— वही पृष्ठ ३३१
३— श्री किशोरीदास वाजपयी शब्दानुशासन पृष्ठ १३२
४— डॉ० धीरेन्द्र वर्मा हिन्दी भाषा का इतिहास पृष्ठ २२२
५— डॉ० उदयनारायण तिवारी हिन्दी भाषा का उद्गम और विकास
६— डॉ० लक्ष्मीसागर वार्ष्णेय हिन्दी भाषा का इतिहास
७— डॉ० भोलानाथ तिवारी हिन्दी भाषा पृष्ठ ११९–२६

युक्त होकर ही वे अर्थवत्ता को प्राप्त करते हैं ।[1]"

डॉ० चन्द्रभान रावत ने भी अप्रत्यक्ष रूप में प्रत्ययों के शब्द साधक पूर्व एवं पर रूपों को स्वीकार किया है । इन्होंने अपने शोध प्रबन्ध के "पद विचार" अध्याय में लिंग, वचन एवं कारक बोधक आबद्ध अंशों को भी प्रत्ययों के रूप में स्वीकार किया है[2] डॉ० रमेशचन्द्र जैन भी बद्ध रूपांशों के विश्लेषण में श्री उप्रतिजी की मान्यता को स्वीकार करते हुए दिखाई देते हैं— "बद्ध रूपांशों का शब्द नहीं माना जा सकता क्योंकि ये रूपांश किसी शब्द के साथ जुड़ कर ही किसी वाक्य रचना में व्यवहृत होते हैं किसी भाषा के निर्माण में इन शब्दांशों का महत्व यौगिक शब्द रचना तक ही सीमित है— शब्दांशों का योग किसी शब्द में होता है ।[3] डा० कैलाशचन्द्र अग्रवाल ने भी डा० उप्रतिजी की मान्यता को स्वीकार किया है। इनके अनुसार प्रत्ययों के मुख्यत दो भेद हो सकते हैं— (१) व्युत्पादक (२) व्याकरणिक । व्याकरणिक प्रत्यय सम्बन्धी विवेचन पद विचार (संज्ञा, सर्वनाम विशेषण क्रिया आदि) में हो चुका है । व्युत्पादक प्रत्यय वे हैं जो किसी धातु अथवा प्रकृति के पूर्व भाग अथवा पर भाग में लगकर यौगिक शब्द रचना करते हैं ।[4]

विदेशी भाषा शास्त्रियों ने भी पदिमग्राम वर्गीकरण सन्दर्भ में प्रत्यय का स्वरूप निर्धारण किया है जो इस प्रकार है—

१— जो खंडीय रूपांश स्वतन्त्र नहीं है वे आबद्ध अंश हैं ।[5]

२— भाषीय स्वरूप, जिसका उच्चारण (अर्थ द्योतनता की दृष्टि से) स्वतन्त्र रूप में सम्भव नहीं होता, आबद्ध अंश कहा जाता है ।[6]

३— प्रयोग की दृष्टि से मूलांशों के साथ आबद्ध अंशों का प्रयोग

---

१— डा० मुरारीलाल उप्रति हिन्दी में प्रत्यय विचार पृष्ठ २०
२— डा० चन्द्रभान रावत मथुरा जिले की बोली (पद विचार अध्याय)
३— डा० रमेशचन्द्र जैन हिन्दी समास रचना का अध्ययन, पृष्ठ ५–६
४— डॉ० कैलाशचन्द्र अग्रवाल शेखावाटी बोली का वर्णनात्मक अध्ययन
५— हॉकेट ए कोर्स इन माडर्न लिंग्विस्टिक्स, पृष्ठ १६८
६— ब्लूमफील्ड लैंग्वेज, पृष्ठ १६०

होता है उन्हे प्रत्यय के नाम से अभिहित किया जाता है ।[1]

४— आवद्ध अंश का प्रयोग किसी पदिमग्राम के साथ अनिवार्य है, प्रत्यय आवद्ध अंश है ।[2]

५— पदिमग्राम का विभाजन मूल एवं प्रत्यय के रूप में किया जाता है ।[3]

उपर्युक्त विदेशी भाषाशास्त्रियों के विचारों पर विहगम दृष्टिपात करने के उपरान्त निम्नांकित निष्कर्ष प्रस्तुत किये जा सकते हैं—

अ— आवद्ध अंश एक पदिमग्राम है ।

आ— जो स्वतन्त्र रूपांश या आवद्ध रूपांश के साथ प्रयुक्त होता है ।

इ— जिसका स्वतन्त्र उच्चारण एवं प्रयोग भाषा में सम्भव नहीं है ।

ई— जिसके प्रयोग की क्रमिक व्याख्या होती है ।

उ— जिसे समान्य रूप से "एफिक्सेस" के नाम से अभिहित किया गया है ।

सभी मतो पर समग्र रूप से विचार करते हुए हम कह सकते हैं कि भाषा के वे साधक एवं गौण अंश जिनका स्वतन्त्र प्रयोग सम्भव नहीं है आवद्ध अंश के नाम से अभिहित किये जा सकते हैं तथा इसका समानायक प्रत्यय अथवा पदिमग्राम को माना जा सकता है । इस प्रकार प्रत्यय शब्द मे नवीन अर्थ का अभिनिवेश होगा और वही प्रस्तुत लघु-शोध-प्रबंध की सीमा के निर्धारण मे आधार सिद्ध होगा ।

उपर्युक्त निष्कर्ष के आधार पर प्रत्यय की सीमा के अन्तर्गत भारतीय मनीषियों द्वारा निर्धारित सभी उपसर्ग, प्रत्यय ( अपने सकुचित रूप में )

---

१— ब्लिंग एच० हरिल स्ट्रक्चरल लिंग्विस्टिक्स, पृष्ठ १६१

२— आर० एच० रौबिन्स जनरल लिंग्विस्टिक्स इन इस्ट्रक्चर

३— एच० ए० ग्लेसन जे० आर० लिंग्विस्टिक्स सर्वे, पृष्ठ २०६

विभक्ति अथवा इससे पूर्व कोई भी शब्द आ सकता है। मैंने अध्ययन सुविधा की दृष्टि से इस प्रत्यय शब्द को तीन भागों में विभाजित किया है—

(१) व्युत्पादक प्रत्यय
(२) विभक्ति प्रत्यय
(३) परत्र प्रत्यय

## १— व्युत्पादक प्रत्यय

भाषा के अन्तर्गत शब्द भण्डार की दृष्टि से व्युत्पत्ति का विशेष महत्त्व है। व्युत्पत्ति के क्षेत्र में हम शब्द के संरचना विधान, स्वतन्त्र रूपांश, आबद्ध रूपांश एवं उसके स्रोत पर विचार करते हैं। इसे क्रमशः वर्णनात्मक एवं ऐतिहासिक विश्लेषण के नाम से अभिहित किया जा सकता है।

व्युत्पत्ति के फल स्वरूप शब्द का मूल एवं व्युत्पन्न रूप हमारे समक्ष उपस्थित होता है। वैयाकरणों ने मूल रूप को रूढ तथा व्युत्पन्न रूप को यौगिक की संज्ञा दी है। मूल से उनका आशय है जो भाषा के सत्त्व बोधक एवं उसके विधान वाचक अंश हैं जिन्हें नाम या आख्यात की संज्ञा से अभिहित किया जा सकता है।[1] इन्हें संस्कृत वैयाकरणों की शब्दावली में प्रातिपदिक एवं धातु के नाम से अभिहित किया गया है। संस्कृत व्याकरण के अन्तर्गत प्रातिपदिक या धातु के साथ इतर उपसर्ग प्रत्यय आदि के योग से नवीन शब्द की संरचना का बोध कराया गया है। प्रातिपदिक एवं धातु एक प्रकार से स्वतन्त्र रूपांश के नाम से आधुनिक भाषाशास्त्रीय शब्दावली के अन्तर्गत अभिहित किया जा सकता है।

यौगिक शब्द से आशय है मूल— उपसर्ग या प्रत्यय के योग द्वारा शब्द की अभिनव सृष्टि तथा फल स्वरूप उसमें नवीन अर्थद्योतन की क्षमता। उपसर्ग एवं प्रत्यय को आधुनिक भाषा शास्त्रीय शब्दावली में आबद्ध रूपांश के नाम से अभिहित किया जा सकता है।

स्रोत की दृष्टि से विचार करने के लिए विद्वान स्वतन्त्र रूपांश के मूल

---

१— महर्षि यास्क निरुक्त प्रथम अध्याय प्रथम पाद सूत्र ४

रुप तक पहुँचने का प्रयास करते हैं, जिससे पारिभाषिक शब्दावली मे तत्सम नाम से अभिहित किया जाता है एव इसके विकसित रुप को तद्‌भव की सज्ञा दी जाती है। इसके उपरात उसके मूल भाषापरिवार का ज्ञान आवश्यक होता है। इसके अभाव म उनके अय स्रोता पर विचार करते समय यह भी देखा जाना है कि अमुक स्वतन्त्र रूपाश की सृष्टि का कौनसा इतर आधार सम्भव है। इसका प्रयोग सज्ञा, सवनाम एव विशेषण के साथ होने पर नवीन स्वतत्र रुप सज्ञा को जन्म देता है। उन्हें सम्स्कृत मे तद्धित व्युत्पादक प्रत्ययों के नाम से अभिहित किया गया है एव जो प्रत्यय धातु के साथ प्रयुक्त होकर स्वतत्र रुपाँश की अभिनव सृष्टि करते हैं उन्हे कृत्‌ प्रत्यय के नाम से अभिहित किया गया है। इन प्रत्यया द्वारा निष्पन्न रुप क्रमश तद्धितात एव कृदन्त के नाम से अभिहित किये जात हैं।

वर्णनात्मक अध्ययन के अन्तगत भाषा के सवप्रचलित स्वरूप का ही ग्रहण किया जाता है। प्रत्ययों के वर्णनात्मक अध्ययन म प्रत्यय विधान की दृष्टि मे प्रचलित शब्दों के सरचनात्मक स्वरुप का विवेचन प्रस्तुत किया जाता है अत मैंने बीकानेरी बोली के उन्ही प्रचलित स्वतत्र एव आबद्ध रूपाँशों का अध्ययन प्रस्तुत किया है जिनके साधक खण्ड सम्भव हो एव उनका प्रयोग प्रचलित हो। यदि कोई भी पदिमग्राम विदेशी भाषा स आया हो अथवा उसका तत्सम या तद्‌भव रुप हो तो उसका विवेचन यहाँ प्रस्तुत नहीं किया गया है क्योंकि वे बीकानेरी के सघटनात्मक नियम एव विधाना से अभिनियन्त्रित नहीं किये जा सकते। उपयुक्त विश्लेषण के आधार पर लघु शोध प्रबध में बीकानेरी बोली के यौगिक शब्दों की व्युत्पत्ति को दृष्टि में रखकर विश्लेषण किया गया है।

## २– विभक्ति–प्रत्यय

व्याकरण के अन्तगत भाषा के अनुरूप एव इस आधार पर उसकी व्यवस्था का सबध बोध कराया जाता है।[1] इसके अन्तगत स्वतत्र रूपाँश का वाक्य मे स्थानक्रम तथा उसका इतर स्वतत्र रूपाँश के साथ सबध बोध का विश्लेषण प्रस्तुत किया जाता है। स्थानक्रम का अध्ययन वाक्य विज्ञान के अन्त

१– ब्लूमफील्ड लग्वेज

गत सम्भव होता है जो मेरे प्रबंध की सीमा के बाहर है। इस प्रबंध के अध्ययन क्षेत्र में वाक्य के अंतर्गत स्वतंत्र रूपांशों के पारस्परिक संबंध बोधक अंशों का वर्णनात्मक विश्लेषण प्रस्तुत करना अभीप्सित है। वैयाकरणों ने इस प्रकार के संबंध-सूचकों का सामान्य विश्लेषण विभिन्न वर्गों में विभाजित करके किया है। जो इस प्रकार है—

अ— नामपरक

(क) लिंग सूचक
(ख) वचन सूचक
(ग) कारक संबंध सूचक

आ— आख्यातपरक

(क) काल
(ख) अर्थ
(ग) वाच्य
(घ) लिंग, वचन एवं पुरुष

इस प्रकार के व्याकरणिक संबंध सूचकों का नामकरण भी भिन्न भिन्न प्रकार से किया गया है। संस्कृत वैयाकरणों ने नाम शब्दों के संबंध सूचकों को 'सुप' प्रत्यय तथा आख्यात संबंध सूचकों को 'तिङ' प्रत्यय के नाम से अभिहित किया है। सुप प्रत्यय वे हैं जिनका योग संज्ञा, सर्वनाम एवं विशेषण रूपांशों के साथ लिंग, वचन एवं कारक बोधक कोटियों की अभिव्यंजना के लिए होता है। तिङ प्रत्यय वे हैं जो क्रिया बोधक स्वतंत्र रूपांशों के साथ प्रयुक्त होकर तत्संबंधी विभिन्न कोटियों के अर्थ बोध की क्षमता रखते हैं जिनके अन्तर्गत क्रिया रूपांशों के वाच्य, काल, प्रयोग व रीति एवं लिंग, वचन, पुरुष कोटियों के अर्थ व्यंजन की क्षमता होती है। इस प्रकार इन प्रत्ययों से सिद्ध स्वतंत्र रूपांशों को क्रमशः सुबन्त एवं तिङन्त पद के नाम से अभिहित किया गया है। हिन्दी में इनके लिए कोई सर्वसम्मत नाम नहीं मिलता। प्रायः संस्कृत व्याकरण परम्परा का ही हिन्दी में अनुसरण

